❑ नानेश वाणी - 14

**समता निर्झर**

❑ आचार्य श्री नानेश

❑ सस्करण फरवरी, 2003 (1100 प्रतिया)

❑ मूल्य 30/=

❑ **अर्थ सहयोगी**

श्री मिट्ठालाल, करणसिह, सुनील कुमार, अनिल कुमार नदावत, बैंगल

❑ प्रकाशक

**श्री अ भा साधुमार्गी जैन संघ**

समता भवन, रामपुरिया मार्ग, बीकानेर (राज)

दूरभाष 0151 2544867 2203150

❑ मुद्रक

**कल्याणी प्रिण्टर्स**

अलख सागर रोड, बीकानेर (राज)

दूरभाष 0151–2526890

# प्रकाशकीय

हुक्मगच्छ के अष्टमाचार्य युग पुरूष श्री नानेश विश्व की उन विरल विभूतियों में है जिन्होंने अपने व्यक्तित्व और कृतित्व से समाज को सम्यक् जीवन जीने की वह राह दिखाई जिस पर चल कर भव्य आत्माए अपने कर्मों का क्षय कर मोक्ष की अधिकारिणी बन सकती है। यद्यपि आचार्य श्री जी के भौतिक व्यक्तित्व का अवसान हो चुका है तथापि उनके द्वारा चलाये गये विविध अभियानों में वह सदा ही प्रतिच्छायित होता रहेगा। इस प्रकार उनका वह व्यक्त रूप ही पर्यवसित होकर उस कृतित्व में समाहित हो गया है जो उनके द्वारा विरचित साहित्य के रूप में उपलब्ध है। एक क्रान्तिदर्शी आचार्य का यह प्रदेय साहित्य की वह अनुपम निधि बन गया है जो सासारिक प्राणियों के लिये प्रकाश स्तम्भ का कार्य करता रहेगा। इस स्तभ से विकीर्ण होने वाली प्रकाश रश्मिया युगों-युगों तक आलोक धारा प्रवाहित करती रहे, इसके लिए यह आवश्यक है कि न तो उन साहित्य रश्मियों को क्षीण होने दिया जाये न ही उनकी उपलब्धता बाधित होने दी जाये वरन् आवश्यक यह भी है कि सर्व सामान्यजनों हित उनकी सुलभता सुनिश्चित रखी जायें। इसी उद्देश्य से प्रेरित होकर श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन सघ ने उस अनमोल साहित्यिक धरोहर को ''नानेश वाणी'' पुस्तक श्रृखला के अर्न्तगत प्रकाशित करने का निर्णय किया।

इस सदर्भ में बैंगलोर निवासी सुश्रावक श्री सोहनलालजी सिपानी ने अर्थ सबधी व्यवस्था में जो सद्प्रयत्न किया, वह विशेष रूप से उल्लेखनीय है।

प्रस्तुत कृति पूर्व में समता निर्झर नाम से प्रकाशित पुस्तक की नयी आवृति है। इसमें कुछ सशोधन परिसस्करण भी हुआ है। इस कृति के प्रकाशनार्थ अर्थ प्रदान करने वाले उदारमना सुश्रावक श्री मिठालाल, करणसिह, सुनीकुमार, अनिलकुमार नदावत, बैंगलोर के प्रति हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करना भी अपना दायित्व समझता हू।

यद्यपि सम्पादन-प्रकाशन में पूरी सावधानी रखी गई है तथापि कोई भूल रह गई हो तो सुधी पाठकों से निवेदन है कि वे हमें अवगत करायें ताकि आगामी सस्करणों में भूल का परिमार्जन किया जा सके।

निवेदक

**शांतिलाल सांड**

सयोजक, साहित्य प्रकाशन समिति

श्री अ भा सा जैन सघ, समता भवन, बीकानेर (राज)

# अर्थ सहयोगी परिचय

समीक्षण ध्यान प्रणेता आचार्य श्री नानेश की प्रस्तुत कृति "समता निर्झर" (नानेशवाणी क्रमाक १४) श्रीमती उगमबाई नदावत धर्मपत्नी श्री मिट्ठालालजी एव श्रीमती सरिताबाई पीतलिया आत्मज श्री करणसिहजी नदावत की पुण्य स्मृति में दानवीर श्रीमान् शा, मिट्ठालालजी, श्री करणसिहजी, श्री सुनिलकुमारजी, श्री अनिलकुमारजी नदावत, बैंगलोर के अर्थ सौजन्य से हो रहा है।

श्रीमान् मिट्ठालालजी के पितृश्री स्व माधवलालजी धर्मनिष्ठ, सघ समर्पित व शासननिष्ठ थे और आपके सस्कार अग्रपीढियों में प्रवहमान हैं। नदावत परिवार भीलवाडा से भीण्डर (उदयपुर-राज ) आकर बस गया था, तथा तदनन्तर धरियावद में रह रहा है। सम्प्रति श्री मिट्ठालालजी के पाचो पुत्र-सर्वश्री नवरतनमलजी, करणसिहजी, श्यामसुन्दरजी, रमेशकुमारजी व विनोदकुमारजी-बैंगलोर में व्यवसायरत हैं। श्रीमती उगम बाई सरलमना, सेवाभावी, धर्मपरायण एव अनन्य गुरुभक्त थी। पाच पुत्रों, तीन पुत्रियों, पौत्र-पौत्रि, बधुओं, प्रपोत्रों व प्रपौत्रियों से भरा - पूरा आपका परिवार धर्म-ध्यान के प्रति अग्रणी व सेवा तत्पर है।

श्रीमति सरिता पुत्र वधू श्री शान्तिलालजी धर्मपत्नी श्री राजीवकुमारजी पीतलिया (पौत्री श्री मिट्ठालालजी) मधुर एव सरल स्वभाव युक्त धार्मिक प्रवृति की उदारमना महिला थी । मात्र २३ बसन्त ही देख पाई श्रीमती सरिताजी स्मृतियों का अम्बार छोड गई ।

सघ समर्पणा वर्ष के पावन उपलक्ष में शा मिट्ठालालजी करणसिहजी नदावत का प्रमुख लक्ष्य है- शास्त्रज्ञ, आगम मर्मज्ञ, तपोपूत प्रशान्तमना, श्रीवाल प्रतिबोधक परम श्रद्धेय आचार्य प्रवर श्री रामलालजी म सा के प्रति अनन्य गुरुनिष्ठा व इनके आज्ञानुवर्ती साधु-साध्वियों तथा श्री अ भा साधुमार्गी जैन सघ के प्रति सर्वतोभावेन समर्पणा के भाव ।

प्रस्तुत कृति आप सभी के लिए आत्मोन्नयन में सहायक बने और नदावत परिवार इसी प्रकार सत् साहित्य में प्रकाशन सहयोग प्रदान कर सघ के सर्वतोमुखी विकास का सभागी हो, इन्ही मगल भावनाओं के साथ,

उदय नागोरी

# अनुक्रम

यह एक आम जिज्ञासा है कि जैन मुनि वर्षाऋतु मे चार माह तक एक जगह स्थिर क्यो रहते हैं? आठ माह की तरह ग्रामानु–ग्राम विचरण क्यो नही करते? क्या उद्देश्य है वर्षावास का तथा इस चार माह की अवधि मे साधना के क्या–क्या प्रयोगात्मक आयाम हो सकते है? साथ ही आज के परिवेश मे धर्म एव धर्म स्थानो का क्या रूप होना चाहिए और क्या हो गया है? धर्म स्थान कैसे हिसा के अखाडे बनते जा रहे है आदि जिज्ञासाओ का सशक्त समाधान लीजिए एक विहगम विवेचन के द्वारा

–सपादन

# १. वर्षावास बनाम साधना सेतु

इस काल के अतिम तीर्थंकर प्रभु महावीर ने जगत के कल्याण के लिए जन–जन के जीवन को सही अर्थो मे सुखी और समृद्ध बनाने के लिए, जो कुछ भी उपदेष दिया है वह कितना महत्वपूर्ण एव वैज्ञानिक है, इसका अनुसधान–अन्वेषण आज का विचारक वर्ग कर रहा है।

प्रभु महावीर ने आत्म साधना के समग्र छोरो को छुआ है। सर्वांगीण आत्म विकास की दृष्टि से जन–जीवन को अमूल्य देशना दी है।

## देवों का नमन मनुष्य को

मनुष्य पर्याय मे रहनेवाली आत्मा– इस छोटे से शरीर पिड को ले कर चलने वाला चैतन्य देव, किस प्रकार देवत्वभाव का वरण करे, कैसे देव स्वरूप बने? यहा देव का मतलब देवलोक मे रहनेवाले देवताओ से नही है। देवयोनि के देव बनने की अभिलाषा रखनेवाले जीव स्वय सद् पुरूषार्थ करे तो देवयोनि मे रहनेवाले देवो के पूजनीय बन सकते है।

तीर्थंकर प्रभु ने सपूर्ण साधना का सार एक शास्त्रीय गाथा मे भर दिया है। ऐसी कई गाथाए है, जिनमे से एक का उच्चारण तो मै कवि आनदघनजी की प्रार्थना की पक्तियो के बाद कर गया हू लेकिन जहा साधना का प्रथम सोपान प्रारभ होता है वहा प्रभु ने कहा कि "धम्मो मगल मुक्किट्ठ अहिसा सजमो तवो, देवावि त नमस्सति, जस्स धम्मे सया मणो।। दशवै १-१

इस एक गाथा मे आत्म कल्याण का जो स्वरूप भगवान ने भर दिया है, उसके तथ्य को यदि हम समझ ले और जीवन के अणु–अणु मे उतारले तो र्त ।।न जीवन का उत्थान तो होगा ही आगामी जीवन भी शातिप्रद बन सकता । आत्मसाधना के मार्ग पर बढने वाले व्यक्ति के चरणो मे मनुष्य लोक मे रहनेवाले जितने सम्यगदृष्टि प्राणी है, उनमे भी जो चेतना शक्ति को विकसित नेव ल। बुद्धिवादी वर्ग है– धार्मिकवर्ग है, वह तो नत मस्तक है ही लेकिन ध्ा।रण। लोग जो देवयोनि को विशेष महत्व देते है, मत्र तत्र की साधना के बारे मे पूछते रहते है और सोचते है कि अमुक मत्र के जाप से देव सतुष्ट हो कर मेरे

पास आवेगे और मेरा मनो इच्छित कार्य सपादित कर देगे वे देव भी उस पुरूष के चरणो मे स्वत नत मस्तक होते हैं बिना बुलाये आते हैं। लेकिन ऐसा तब होता है जब कि वीतराग देव की वाणी सहज योग से जीवन मे उतरे।

अभी आपके समक्ष दो विदुषी महासतियॉ जी ने अपने भाव व्यक्त किये और तत्पश्चात विद्वद्वर्य शाति मुनिजी अपने भाव व्यक्त करते हुए सहज योग की बात रख गए। विजय मुनि जी ने प्रारभ मे वीतरागदेव की वाणी का अमृतपान करवाया। इन सब बातो को श्रवण करके आप एक ही रिजल्ट पर पहुचे होगे कि सबका स्वर इस वीतराग देव की वाणी के अनुरूप बनने की साधना मे लगा हुआ है।

प्रभु महावीर ने इस गाथा का जो अर्थ अभिव्यक्त किया उसे आज का चितक वर्ग चितन–मनन मे ले और यह अनुभव करे कि वस्तुत यह किसी गरिमामय महान चेतना का उपदेश है तो वह निश्चित ही मगलप्रद हो सकता है। जो कार्य कभी मत्र तत्र से सिद्ध नही होता वह कार्य सिर्फ इस गाथा मे आगत भावो को जीवन मे ढालने मात्र से हो सकता है– देवता तक बिना बुलाये उनके चरणो मे लोट–पोट हो सकते है। ऐसा धर्म–मत्र क्या आपको अन्यत्र कही मिलेगा?

## धर्म की परिभाषा

धर्म की परिभाषा पवित्र एव शुद्ध है। लेकिन धर्मशब्द जितना शुद्ध व पवित्र है उतना ही इसके साथ कही–कही कुछ कचरा सग्रहित हो गया है– उसमे कुछ मिलावट हो गई है। शुद्ध धर्म शब्द को सही माने मे सीधे अर्थ मे अभिव्यक्त करना तो दूर रहा इस पवित्र धर्म शब्द के साथ अपने मन के विकारो को जोडकर आज की दुनिया उसका दुरूपयोग करने लग गई है। श्रेष्ठ पुरूषो के नाम के पीछे इस श्रेष्ठ शब्द को ले कर कुछ–न–कुछ स्वार्थ की पूर्ति भी की जा रही है।

किसी स्थल पर मैंने देखा कि एक होटल का नाम 'गाधी होटल' लिखा हुआ था। मेरे मन मे विचारणा स्फुरित हुई कि यहा नाम गाधी होटल लिखा गया है तो इसमे अवश्य गाधीजी के विचारो के अनुरूप भोजन सामग्री उपलब्ध होती होगी। गाधीजी भी अपनी शक्ति के अनुसार अहिसा परमोधर्म के सिद्धात को लेकर चल रहे थे। उनमे अहिसा परमोधर्म के सस्कार बेचरदासजी स्वामी की प्रेरणा से प्राप्त हुए थे ऐसा मैं अनुमानित करता हू। फारेन (विदेश) जाते समय गाधीजी को उनकी माता बेचरदास स्वामी के पास ले गई और उनसे प्रतिज्ञा करवाई कि दारू नही पीना मास नही खाना परस्त्रीगमन नही करना। इन तीनो सूत्रो मे मास और मदिरा तो हिसा के सूचक हें ही पर स्त्रीगमन भी महान हिसा का सूचक है।

गाधीजी के जीवन मे हिसा और महान हिसा की इन तीनो प्रवृतियो की रोक हुई। पर स्त्रीगमन महान पाप है ओर अडा मास मे परम हिसा हे और मदिरा भी उनकी बहिन का रूप है। इन तीनो प्रतिज्ञाओ ने गाधीजी के समग्र जीवन का रूपातरण कर दिया।

## गांधी होटल बनाम मासाहार

मैने होटल का नाम गाधी होटल पढा और सोचा कि होटल का मालिक इस नाम को सही माने मे लेता होगा और वह इन महान पापो से बचकर चलता होगा। मैने इसकी जानकारी कि तो पता चला कि होटल का मालिक गाधीजी का सच्चा भक्त नही है। उसने अपने स्वार्थ की पूर्ति के लिए गाधीजी के नाम को पीछे जोडने की कोशिश की। गाधी होटल नाम रख कर दुनिया को भ्रमित किया। इसके बारे मे आगे जानकारी करने का प्रसग आया तो मुझे बताया गया कि महाराज इसका नाम तो गाधी होटल है लेकिन इसमे "मास अडा मदिरा जैसी चीजे तो मिलती है ही और भी न मालूम क्या–क्या काड होते है, यह कहा नही जा सकता।"

## धर्म के आवरण में

आज इस धर्म शब्द का दुरूपयोग किस–किस रूप मे होने लगा है जिसके कारण कई लोगो के मन मे विचार होने लगा है कि धर्म शब्द खतरे की घटी है, कभी–कभी कुछ बाते कर्ण गोचर होती है धर्म स्थानो पर महा हिसा की चीजो का निर्माण होता हे। जबकि धर्म हमे समता का पाठ पढाता है। धर्म स्थानो पर पवित्र बहिनो का शीलव्रत भग होता है। ऐसे अपवादो की स्थिति बनना महान सोचनीय विषय है। धर्म शब्द और धर्म स्थानो का दुरूपयोग होने से आज की दुनिया धर्म से भयाक्रात होने लगी है। दुनिया मे कहावत है कि दूध से जला हुआ व्यक्ति छाछ को भी फूक–फूक कर भी पीने की कोशिश करता है। वैसे ही आज धर्म की स्थिति का प्रसग बिगडता हुआ चला जा रहा है। दुनिया समझती है कि धर्म–धर्म सब एक जैसे ही होगे धर्म स्थान–धर्म स्थान सब ऐसे ही होते होगे।

लेकिन बधुओ आज का युग विचार प्रधान युग है। धर्म स्थान–धर्म स्थान मे अतर है और धर्म–धर्म मे अतर है। मनुष्य–मनुष्य की प्रवृति मे अतर है, मनुष्य–मनुष्य मे अतर है।

कहने का तात्पर्य यह है कि विवेकशील पुरूष वास्तविक धर्म समता को जीवन मे स्थान दे। प्रभु महावीर का बताया हुआ धर्म समग्र हिसाओ को दूर करनेवाला है। जीवन को विकसित करने वाला है। शुद्ध आचरण भविष्य को तो उज्जवल बनाता ही है यह वर्तमान जीवन को भी उज्जवल बनाता है। यह स्थिति कब आ सकती है इस पर विचार किया जाय।

# चातुर्मास क्यों

चातुर्मास का समय तीर्थंकरो ने क्यो निर्धारित किया? जो सत और सतिया आठ माह तक भिन्न-भिन्न स्थानो पर विचरण करके जन-जन को अहिसा सत्य अस्तेय अपरिग्रह और ब्रह्मचर्य का पालन करने का उपदेश देते है महत्व समझाते है वीतराग सिद्धातो की पवित्रता का स्वर फूकनेवाले है। वे आठ माह मे कितने गावो को प्रेरणा देते हैं उनको प्रभु महावीर ने कहा कि आठ माह तक तुम ग्राम-ग्राम के लोगो को प्रेरणा दे सकते हो लेकिन तुम्हे वर्षा ऋतु मे चार माह तक एक ही स्थान पर रहना होगा और चार माह तक एक ही स्थान पर रह कर जहा चातुर्मास व्यतीत करो बिताओ वहा की जनता को इस पवित्र धर्म-इस परम धर्म के सिद्धातो की प्रेरणा दो। आज के भौतिकवाद मे आम व्यक्ति का अध्यात्म की तरफ मोड कैसे हो इसकी और विशेष प्रयत्नशील बनो, इन चार माह मे ही एक स्थान पर क्यो रहा जाए? आठ माह के शेष काल मे क्यो नही एक ही स्थान पर रहा जाए? इसके पीछे अनत तीर्थंकरो के निर्देशन का भाव यह है कि चातुर्मास मे जब पानी की प्रधानता होती है पानी बरसने लगता है तो इससे कई तरह के जीव-जन्तु पैदा हो जाते हैं। सत-सतिया यदि ऐसे समय मे विचरण करे तो छोटे-छोटे प्राणियो की हिसा होना स्वाभाविक है। तब हमारा जीवन विषम बनेगा सम नही।

यह वैज्ञानिक स्वरूप जनता के समक्ष उपस्थित करे और उन्हे यह बतावे कि जो छोटे से छोटे जीवो की रक्षा करनेवाले हैं वे बडे जीवो की घात कैसे कर सकते है? जो छोटे जीवो को अपनी आत्मा के तुल्य समझते हैं और यह सोचते है कि बरसात की बारीक बून्दे गिर रही हैं तो उनमे रहे हुए जीवो का हनन गमनागमन से नही किया जाए चाहे भूखे रह जाए चाहे बेला या तेला हो जाए लेकिन बारीक बून्दो मे सत सतीवर्ग भिक्षा के लिए भी नही जा सकते। प्रभु महावीर ने कहा कि बारीक बून्दो मे भिक्षा के लिये जाने से तुम्हारा पहला महाव्रत भग होगा। छोटे से छोटे प्राणी तुम्हारी आत्मा के तुल्य है। हिसा स्वय करो नही कराओ नही और हिसा करनेवाले का अनुमोदन नही करो मन से वचन से काया से तीन करण और तीन योग से। इस दृष्टि से बरसती हुई बून्दो मे भिक्षा के लिए नही जाते है तो वे अहिसा परमोधर्म का पालन करते है। एक दिन दो दिन या तीन दिन तक खाना नही मिलेगा तो यह स्वत ही तप हो जाएगा। इसलिए प्रभु ने कहा कि छोटी-छोटी बून्दे गिरती हो तो भिक्षा के लिए साधु साध्विये नही जा सकते।

कुछ व्यक्ति कल्पना करते है कि बरसती बून्दो मे भिक्षा के लिए नही जा सकते। लेकिन आज चातुर्मासी का दिन है चातुर्मासी क्या हे, इसका क्या महत्व है आदि बाते लोगो को समझानी है आज बहुत लोग आये हुए है, उनको अहिसा का उपदेश देने के लिए बून्दे आते हुए भी सभास्थल पर पहुचा जाए तो इसमे क्या हर्ज है? यहा यह विचारणीय है कि हमारा उद्देश्य केवल प्रवचन सुनाना ही नही है। अपनी मर्यादा के प्रति भी सजग रहना है। हमारी वह सजगता हमे आगाह करती है कि तुम अहिसा के प्रति सजग रहो यदि बारीक बून्दे आ रही हे तो हम सामने वाले फ्लैट से यहा नही आयेगे, आप चाहे कितनी ही सख्या मे बैठे हुए हो, क्यो कि हमारे आने–जाने की प्रक्रिया से जल कायिक जीवो की हिसा होगी तो हमारा उपदेश निरवद्य नही रहेगा। भगवान ने कहा कि उपदेश अहिसक तरीके से ही देना है।

प्रभु ने यहा तक कहा कि खुले मुह से उपदेश नही दिया जा सकता। जैसे बरसती बून्दो मे विचरण नही करने से पानी के जीवो की रक्षा होती है वैसे ही खुले मुह से उपदेश न देने से वायु के जीवो की रक्षा होती है। यह केवल स्थानकवासी सप्रदाय की ही मान्यता नही है। किसी की व्यक्तिगत मान्यता नही है। यह तीर्थंकर प्रभु द्वारा निर्दिष्ट सिद्धात है। इसी सिद्धात के आधार पर इन बरसती हुई बून्दो मे भिक्षा के लिए नही जा सकते। यदि तुम भूखे रह जाओगे तो तप होगा और यदि तप होगा तो अन्दर के विकार शमित होगे विचार शुद्ध होगे, जीवन मे "समता भाव" जगेगा, लेकिन हिसा करके खुले मुह उपदेश दिया तो साध्वाचार की सहजिकता नष्ट होगी। जो लोग तथ्य नही जानते है, वे हा, हा कर देगे लेकिन हमारी अन्तर आत्मा चैन से नही रहेगी। हमारी आत्मा कहेगी कि हम भगवान की आज्ञा का उलघन करके खुले मुह से उपदेश दे रहे है, प्रभु आज्ञा की चोरी करके उपदेश दे रहे है? ऐसी स्थिति मे समभाव नही रहेगा और हम धर्म की प्रभावना नही कर सकेगे। इसलिए कहा है कि साधक खुले मुह नही बोल सकता वह इसलिए महत्वपूर्ण है कि छोटे से छोटे और बडे से बडे प्राणी की रक्षा हो– यह प्रतिज्ञा ले कर चलता है।

कितु यह स्मरण रहे जैसे जीवो की सुरक्षा करनी है। उसी प्रकार सत ...यो को अपने स्वास्थ्य की भी सुरक्षा करनी हे। यदि लघु शका आदि की हाजत हो जाए तो बरसते पानी मे भी विचरण किया जा सकता है। यदि ऐसा नही करेगे तो जीवन खतरे मे पड जायेगा फिर हम अन्य जीवो की रक्षा कैसे कर सकेगे। इसलिए यह अपवाद है। सयमी जीवन की सुरक्षा हेतु अपवाद हो सकता है किन्तु अधिक को सुनाने के लिए नही। क्योकि उत्सर्ग और अपवाद एक ही

उद्देश्य की सिद्धि के लिये आत्मिक समाधि के उद्देश्य से सयमी जीवन अगीकार किया जाता हे। उस समाधि मे जहा बाधा आती है वही अपवाद मे गमन होता हे। कहा है– उत्सर्गात् परिभ्रष्ट स्याद्वाद गमनम' मल मूत्रादि के अवरूद्ध करनी से समाधि मे भग होता है जबकि प्रवचन नही देने से समाधि मे भग नही आता अपितु समाधि सुस्थिर रहती है अतएव सयमी जीवन मे जहा सकट उपस्थित होता है वही सयमी जीवन की सुरक्षा के लिये अपवाद का आश्रय लिया जाता है। मै कह रहा था कि वर्षा ऋतु मे एक स्थान पर रहने का उद्देश्य है– अहिसा की पूर्ण आराधना और वह साधना सयमी जीवन की सुरक्षा का अभेद्य कवच है।

जैसे चलते–फिरते जीवो की सुरक्षा के लिए चार माह तक चातुर्मास मे एक ही स्थान पर रहने का प्रसग हे वैसे ही चातुर्मास मे अमुक–अमुक वस्तु को ग्रहण नही करने का विधान है। आज चातुर्मासी पाक्षिक प्रतिक्रमण से पहले मर्यादा के अनुसार कपडा धागा आदि ले सकते हैं लेकिन प्रतिक्रमण के पश्चात सूत उन आदि की कोई वस्तु नही ले सकते।

गृहस्थो के घरो मे कई तरह की चीजे रहती है। वर्षा ऋतु मे उनमे लीलन–फूलन आने की सभावना रहती है वे चीजे ले ले तो इससे अनत जीवो की घात हो सकती है भगवान ने अपने ज्ञान से ऐसा देखा इसलिए इस प्रकार का निर्देश दिया।

## चातुर्मास में क्षेत्रीय अवधि

आज जिस स्थान पर प्रतिक्रमण होगा उस गाव या नगर की जो सीमा है उसके चारो दिशा मे चार–चार मील तक चातुर्मासकाल मे जाना आना हो सकता है। ४ मील पहले का वर्तमान का ६ किलामीटर दो फर्लांग तक जरूरी काम के लिए या अन्य कोई प्रसग उपस्थित हो तो जा सकते है। लेकिन चार मील से अधिक दूर नही जा सकते– यदि जाते है तो मर्यादा भग होती हे। चार मील के अदर–अदर जाना कल्पता है। किसी ऐसी जगह चातुर्मास हो गया जहा श्रावको के घर कम हे। फ्रासुक (निर्दोष) आहार कम मिलता है तो दूसरे शाकाहारी घरो से आहार पानी ले सकते हैं। कितु उस चार मील के क्षेत्र मे से जिसमे एक बार आहार ले लिया वह क्षेत्र भी चातुर्मास की सीमा मे माना जायेगा। चातुर्मास उठने के पश्चात वहा एक–दो रात्रि से अधिक नही रह सकते हे। शेष आठ माह कही भी विचरण कर सकते हे। कई बार २-३ मील तक गोचरी लेने जाना पडता हे। राणावास मे चातुर्मास हुआ वहा सतो को दो–तीन मील तक जाने का काम पडता था।

यहा भी राणावास जेसा ही वातावरण दिखाई दे रहा हे क्योकि ५

भिक्षा के लिए आस-पास की कालोनीज के फ्लेटो मे जाने का प्रसग आता हे। मुनिगण लीलन-फूलन को बचा कर जाते है लेकिन भगवान की आज्ञा को दृष्टि मे ले कर चलते हैं। चार माह मे सत-सतीवर्ग को अपनी देनिक मर्यादाओ का ख्याल रखना है। ये सारी सत जीवन की मर्यादा, अहिसा की साधना हेतु बताई हे।

यह साधना श्रावक श्राविकाओ के लिए भी आवश्यक हे। उनके लिए भी निर्देश है कि श्रावक-श्राविकाओ को चार माह मे क्या कुछ करना चाहिए? आज पाक्षिक का दिन हे। बबई के लबे क्षेत्र मे दूर-दूर रहनेवाले भाई-बहिन आज यहा पहुच गये है। चातुर्मास बैठाने की दृष्टि से पहुचे हैं, लेकिन आप का क्या कर्तव्य है, इस का ध्यान रखना है- हम साधु-साध्वियो के आप छोटे भाई-बहिन है। भगवान ने चार तीर्थ बताये- साधु-साध्वी श्रावक ओर श्राविका। श्रावक, श्राविका छोटे भाई-बहिन होने के कारण उनके लिए भी धर्म आराधना का अलग से विधान है। चातुर्मास के दिनो मे आप साधु-साध्वियो की तुलना मे बिलकुल निवृत नही हो सकते, किन्तु आपको भी इस बात का ख्याल रखना है। विशेषकर बहिनो को कि घर मे कई दिनो तक आटा, बेसन, आचार आदि चीजे रह जाती है तो उनमे जन्तु उत्पन्न हो सकते है बिना देखे उनको सिजो लिया तो हिसा हो जाती है, इससे आपका श्रावक धर्म सुरक्षित नही रह सकता। जैसे आप पानी छान कर उपयोग मे लाते है वैसे ही आपको लीलन-फूलन का भी ध्यान रखना चाहिए।

## श्रावक का विवेक

कई भाई-बहिन सोचते हैं कि कद-मूल नही खाना चाहिए। यह ठीक है, इनमे अनन्त जीव होते है किन्तु लीलन फूलन मे भी अनन्त जीव होते है।

शास्त्रो मे उल्लेख है- कच्चा पानी चाहे टकी, तालाब, नल या कुए का हो, उसमे भी लीलन फूलन की नियमा बताई है अत इसमे भी विवेक की आवश्यकता है। आप भी नियम ले कि चातुर्मास मे कच्चा पानी नही पीयेगे। स्वास्थ्य की दृष्टि और आत्मिक दृष्टि से भी लाभप्रद है।

आप सामायिक-पोषध की साधना करे। इसके साथ ही कम से कम चार माह के लिए सचित का त्याग करे। अनेक भाई-बहिन त्याग लेने के लिए तत्पर हो जाते है। कल मेहता जी की धर्मपत्नी ने भी त्याग लिया। अनोपचद जी सेठिया ने सचित का त्याग लिया। कइयो ने रात्रि भोजन का त्याग लिया। अहिसा की साधना के लिए रात्रि भोजन का त्याग भी होना चाहिए। ब्रह्मचर्य की मर्यादा और परस्त्री गमन का तो सर्वथा त्याग होना चाहिए।

मद्य-मास का खाना तो जेन धर्म के अनुयायी नही खाते होगे। कदाचित

स्कूल कालेज मे पढने वाले युवा लोगो मे से कोई खानेवाले हो तो आपका कर्तव्य है कि उनको समझावे– सतो के सपर्क मे ला कर उनका समाधान करावे। आज के युवा लोगो की समझ मे यह बात आ जायेगी तो वे मन से स्वत इसको छोड देगे। वे इस बात को समझ लेगे कि कौन–सी गलत चीज है और कौन–सी सही। मैं समझता हू कि आज के युवक जिज्ञासु हैं। वे चाहते हैं कि उनको सही समाधान मिले। सही समाधान नही मिलने से वे विकृतमार्ग पार चले जाते है। आप समता तभी अपना सकेगे जब कि आप अपनी दृष्टि को समतामय बनायेगे। इसके लिए आप खान–पान और व्यवहारिक रूप मे परिवर्तन लावे।

झूठ नही बोले चोरी नही करे चोरी करने का तो प्रश्न ही नही है। ब्रह्मचर्य का पालन पूर्ण नही कर सके तो परस्त्री का त्याग करे और स्वस्त्री के साथ मर्यादा रखे।

परिग्रह को पाप का मूल माना है। परिग्रह हिसा को बढाने वाला है। इन पाचो महाव्रतो के कारण ही अहिसा धर्म धरा पर टिका है। जो हिसा करेगा वह अहिसा का पालन नही कर सकता है जो हिसा करता है वह सत्यादि व्रतो का पालन भी कैसे कर सकता है? परिग्रह रखनेवाले भी पूर्ण अहिसा का पालन नही कर सकता। श्रावक परिग्रह रखते हैं। इसलिए वे देशव्रती के वर्ग मे आते हैं लेकिन हम सत–सती वर्ग पूर्ण रूप से अपरिग्रही होते हैं। हमारा छोटे से छोटे क्षेत्र मे और बडे से बडे क्षेत्र मे रहने का प्रसग आता है। यदि हम इस परिग्रह के प्रपच मे पडेगे तो साधु मर्यादा का पालन नही कर सकेगे। दृष्टात के तौर पर हम चदा वसूल करने बैठ गये तो हम इसके कारण हिसा भी कर रहे हैं। और इस प्रकार अपने महाव्रतो को भी सुरक्षित नहीं रख सकेगे इसलिए सत सतीवर्ग से ऐसे हिसक कार्य नही करावे।

## ध्वनिवर्धक यत्र बनाम मुनि मर्यादा

कभी–कभी श्रावक श्राविकाए कहते हैं कि भगवान महावीर का सदेश अधिक लोगो तक पहुचाने के लिए हमे माइक का प्रयोग करना चाहिए। लेकिन जहा माइक चलता है वहा (विद्युत) अग्निकायिक जीवो की हिसा होती है। यदि हम हिसा करके उपदेश देगे तो हमारा अहिसा व्रत कैसे स्थिर रहेगा और फिर हमारा चातुर्मास करने का क्या अर्थ होगा? भगवान ने आचारग सूत्र की पहली देशना मे अहिसा का प्रतिपादन किया है। हमारा धर्म तभी ठहर सकता है जब कि हम हिसा का त्याग करे। पृथ्वी पानी अग्नि वायु और वनस्पति के जीवो की रक्षा करे। विद्युत का प्रयोग करके यदि हम उपदेश देगे तो क्या हम भगवान की आज्ञा का पालन करेगे? यह हमारा ब्लैक करके उपदेश देना तो नही होगा।

भगवान की आज्ञा को तोडने की स्थिति बन गई तो बडी गडबड हो जाएगी।

कभी-कभी लोग कहते है कि लोगो को सुनाई दे उसके लिए आपको थोडा प्रायश्चित्त लेना पडे या शुद्धिकरण करना पडे तो शुद्धिकरण करके भी इसका उपयोग करिये। मै उनसे कहूगा कि आप व्यापारी है, सरकार की मूल्य सूची लगी हुई है उस मूल्य सूची को तोड कर या उसका उलघन करके आप दो नबर का पैसा अर्जित करते है। लेकिन जब सरकारी अफसर इसे जान जाते है और आपसे पूछते हैं कि सरकारी मूल्य सूची का उलघन करके ब्लैक से पैसा क्यो कमाया? तब आप कहते है कि इस पैसे मे से एक पाई भी मैने अपने काम मे नही ली। वह सारा पैसा दीन दुखियो की सहायता मे और धर्म कार्य मे लगाया। ऐसी दलील आप सरकारी अफसर के सामने देगे तो क्या वे आपको माफ करेगे?

*'श्रोता नही'*। जब आज की सरकार आपकी ब्लैक की स्थिति को माफ नही करती, तो हमारे सयमी जीवन के पाच महाव्रत जो कि हमारी साधना की मूल्य सूची है, उसका तोड कर हम माइक काम मे लेकर उपदेश देगे तो क्या भगवान महावीर या हमारे व्रत हमे माफ करेगे? क्या भगवान महावीर या हमारे साधनाव्रत आपके सरकारी अफसरो से भी कमजोर हो गये?

(मेरी बात आप लोग उस छोर पर बैठे हुए, सुन रहे है या नही? पीछे बैठे लोग हाथ ऊँचे कर रहे है। और यह कह रहे है कि मेरी आवाज वहा तक पहुचती हे चारो तरफ आवाज पहुच रही है यदि) आप हमे अहिसक बने रखना चाहते हैं तो आपका कर्तव्य है कि इस कार्य मे सतो से ब्लैक नही कराये। आप ऐसी हिसा के लिए खुले हे, माइक पर भाषण देते है लेकिन हमारे लिए ऐसी हिसा नही करने का प्रभु महावीर ने शास्त्रो मे स्पष्ट निर्देश दिया है। चातुर्मास छोटे से छोटे प्राणियो की रक्षा करके पूर्ण अहिसा की साधना के लिए किया जाता है। यह स्थिति चितन की हे। आप तटस्थ भाव से चितन करे। कदाचित् आपको यह भाव समझ मे नही आवे, यद्यपि ये भाव मेरे नही हैं, तीर्थंकरो की देन है- कदाचित् मेरे समझने मे अतर हो ओर आप अधिक जानते हो तो आप परामर्श दीजिए। में सुनने को तेयार हूँ, लेकिन भगवान के बताये विवेकसूत्र को पकडे।

तो मे कह रहा था इस धर्म करनी के लिए जो तत्पर होते हे, जो सच्ची श्रद्धा रख कर चलते हें भगवान की आज्ञा के अनुसार चलते हें उनके चरणो मे देवता भी नमस्कार करते हे।

आप गृहस्थ ह, परिग्रहधारी हे लेकिन हम सतो को इसमे नही डाले- मुझे आपसे नम्रतापूर्वक यही कहना हे कि आप हमे सावधान करिये कि यह काम हमारा ह। आप अपने आदर्श पर चलिए आप अहिसा का परिपालन करिये। इस

परिग्रह की झझट मे बडो–बडो की हिसा हो गई। पिता पुत्र का सहारक बन गया है। ऐसे कई उदाहरण है यदि उनको आपके समक्ष रखूगा तो समय अधिक लगेगा। आपके मानस मे जो विचार आवे उन प्रश्नो का समाधान यहा ले सकते हे। आप तटस्थ भाव से चितन करे यदि आपका मन माने तो उसके अनुसार आचरण करे।

इस चातुर्मास काल मे लाभ उठाकर आप अपने जीवन को समता साधना मे आगे बढावे बडे भाइयो के साथ छोटे भाई भी साधना के क्षेत्र मे आगे बढे।

निष्कर्ष मे वर्षावास मे चार माह एक स्थान पर रहने का मूल उद्देश्य है– प्राणी मात्र का समता भाव का सृजन हो और हम अपनी मर्यादाओ का अक्षुण्ण पालन करते हुए समता साधना मे आगे बढे।

दिनाक १२-७-८४
बोरीवली

*****

धर्म के स्वरूप एव उसकी फल श्रुति के विषय मे आज बहुत कुछ मतभेद है। धर्म का मूल स्वरूप क्या है तथा धर्म साधना का मौलिक उद्देश्य क्या होना चाहिए, इस विषय मे भी बडी भ्रातिया चल रही है और यह सब चल रहा है सही समझ के अभाव मे, इसी नासमझी के कारण धर्म साधना जैसी महत्वपूर्ण प्रक्रिया को चद भौतिक उपलब्धियो के लिए दाव पर चढा दिया जाता है।

धर्म का स्वरूप क्या है, उसे किन निष्काम भावनाओ से प्रेरित हो कर करना चाहिए तथा कामनाओ सहित साधना कैसा घाटे का व्यवसाय है, आदि विषयो पर विस्तृत विश्लेषण पढिये प्रस्तुत प्रवचन "निष्काम साधना" मे किंतु पढिये ही नही, इसे सही अर्थो मे जीवन मे ढालिये

—सपादक

# २. निष्काम साधना

अनत उपकार करने वाले तीर्थेश प्रभु महावीर के चरणो मे अपने आध्यात्मिक जीवन के समर्पण के भाव रखते हुए उनके द्वारा बतलाये हुए तत्त्वो का कुछ विश्लेषण करने का प्रसग उपस्थित हुआ है।

तीर्थंकर महाप्रभु ने जिस पवित्र मार्ग का उपदेश दिया उस पवित्र मार्ग का अनुकरण करने के लिए भव्य जीवो के समक्ष कुछ विश्लेषण की आवश्यकता है। वह पवित्र मार्ग धर्म के रूप मे कहा जा सकता है। जैसी कि कल मैंने उत्कृष्ट धर्म की बात कही थी उसी धर्म को विवेचित करते हुए स्थानाग सूत्र के दूसरे ठाणे मे प्रभु ने धर्म के दो भेद बताये

**धर्म के दो रूप**

**''सुय धम्मे चेव चरित्र धम्मे चेव''**

धर्म दो प्रकार का– एक श्रुत धर्म और दूसरा चारित्र धर्म। श्रुत धर्म का तात्पर्य हे सम्यग् ज्ञान ओर सम्यग् दर्शन। जब तक मनुष्य को सम्यग् ज्ञान नही होता– सही जानकारी नही होती तब तक वह आत्मा ओर परमात्मा के स्वरूप को समझ नही सकता। सम्यग्ज्ञान सम्यग्दर्शन पूर्वक ही होता है। जिसने आत्मा और परमात्मा के सही स्वरूप को नही समझा वह वर्तमान जीवन मे क्या करना चाहिए और क्या नही करना चाहिए इसका विवेक भी नही कर सकता। ज्ञान के अभाव मे वस्तु के स्वरूप का विश्लेषण नही कर सकता। जो वस्तु का विवेचन नही कर सकता तो जीवन का विवेचन तो वह कर ही नही सकता। इसलिए प्रभु ने ज्ञान पर बहुत अधिक बल दिया।

**''पढम नाण तओ दया''**

पथम ज्ञान करो ओर फिर आचरण मे अथवा प्रयोग मे अपनाओ।

व्यापारी व्यापार करने के लिए दुकान पर बेठता हे। ग्राहक उस के पास माल की खरीद करने की दृष्टि से पहुँचता ह आर वह उस व्यापारी से ज्ञान प्राप्त करता ह कि कान–सी वस्तु किस रूप म हे किस कपडे का क्या मूल्य है किस

वस्तु का क्या भाव है। वह पहले यह जानकारी करता है और उस पर विश्वास करता है, उसके पश्चात ही वह वस्तु को खरीदने की कोशिश करता है। ससार मे जितनी भी वस्तुए हैं उन वस्तुओ मे से जिन को भी मनुष्य ग्रहण करता है– पहले ज्ञान प्राप्त करके ही ग्रहण करने की कोशिश करता है।

जब ससार की वस्तुओ का यह हाल है तो इस मनुष्य जीवन मे रहनेवाले चैतन्य देव को पहचानने और उसको उपादेय रूप मे स्वीकार करके चलने के प्रसग पर ज्ञान की विशेष आवश्यकता है। ज्ञान से ही जानने योग्य वस्तु जानी जाती है। सभी वस्तुए जानने योग्य होती है। जानने के बाद व्यक्ति अलग–अलग वर्गीकरण करता है कि यह वस्तु मुझे छोडनी है या ग्रहण करनी है। जो व्यक्ति ग्रहण करने लायक वस्तु को, ज्ञान पूर्वक ग्रहण करता है, वह उससे लाभ भी उठाता है।

यह स्थल भगवान महावीर के आध्यात्मिक मार्ग की दुकान है। आप यहा उपस्थित हुए है तो आपको भगवान की अमूल्य निधि को समझना चाहिए। और जीवन मे उतारना चाहिये।

प्रभु ने वर्तमान जीवन को ठीक बनाने के लिये साधना का क्या मार्ग बताया है, मुझे किस रीति से साधना करनी चाहिये, साधना करने से क्या फल मिलता है ओर साधना का उपाय क्या माना जाता है? इस बात का विचार आप सब चितन के साथ करे।

(मैं हिदी के साथ–साथ कुछ गुजराती शब्दो का भी प्रयोग कर देता हू– मै समझता हू कि गुजराती भाई हिदी भी समझते हैं और हिदी भाषी गुजराती कम समझते है। जो लोग हिदी के शब्द नही समझे वे बोल देवे, मै गुजराती मे समझा दूगा।)

आप लोग जब साधना के मार्ग पर चलते है तो पहले यह समझना आवश्यक है कि वर्तमान जीवन को भव्य और सुदर बनाने के लिए प्रभु ने साधना का उपदेश दिया उसका पहला पाया क्या है? आपको प्रभु महावीर ने क्या उपदेश दिया?

साधु जीवन के लिए पाच महाव्रत, पाच समिति और तीन गुप्ति बताई। लेकिन आप श्रावको के लिये क्या बताया? पाच अणुव्रत बतलाये। श्रावक कुल मे जन्म लेने के बाद पाच अणुव्रतो का पालन करना चाहिए। इन अणुव्रतो की साधना के द्वारा लम्बी–चोडी कर्म बन्ध की क्रियाओ को सीमित करने के लिए इनकी पालना आवश्यक हे। लेकिन इन व्रतो के स्वरूप को जानने के लिए समभाव की साधना भी आवश्यक हे। जव तक मनुष्य का मस्तिष्क सम नही होता

तब तक उसका ज्ञान भी सम नही होता। इसलिए भगवान ने श्रुत धर्म—सम्यग् ज्ञान और सम्यग् श्रद्धा को विशेष महत्व दिया है।

## मोक्षमार्ग

शास्त्रो के निष्कर्ष के रूप मे आचार्य उमास्वाति ने मोक्षमार्ग का स्वरूप बतलाते हुए कहा है—

**"सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्राणि मोक्षमार्ग "**

सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र— तीनो मिलकर मोक्षमार्ग बनता हे। वे अपनी ओर से नही कह रहे हैं लेकिन शास्त्रो मे जो श्रुत और चारित्र' धर्म दो प्रकार का बताया है। उसको स्पष्ट करने के लिए कुछ विस्तार किया ज्ञान, दर्शन ओर चारित्र। इन तीनो मे श्रुत ओर चारित्र धर्म आ जाता है। उत्तराध्ययन सूत्र मे ज्ञान दर्शन चारित्र और तप का उल्लेख है। चाहे सम्यग्ज्ञान सम्यग्दर्शन सम्यकचारित्र ओर सम्यक तप कहे— ये चारो श्रुत और चारित्र धर्म मे आ जाते है। चारित्र धर्म आचरण करने योग्य धर्म जीवन मे तब वास्तविक रूप मे आता हे जब कि सम्यग्ज्ञान ओर सम्यग्दर्शन को ठीक तरह से समझ ले। हमारी श्रद्धा क्या है। हम ऐसे अपने को सम्यग्दृष्टि कहते हैं लेकिन हमारी दृष्टि का वास्तविक स्वरूप किस रूप मे होना चाहिये यह ज्ञान बहुत कम लोगो मे पाया जाता है। हम तप करते हें चारित्र का पालन करते हैं लेकिन किसलिए करते हे? हमारा उद्देश्य क्या है? भगवान का बतलाया हुआ मार्ग ले कर हम चल रहे हैं या केवल हमारे मन मे रही हुई भावनाओ की पुष्टि के लिए चारित्र धर्म का पालन कर रहे है? आचरण की दृष्टि से श्रावक के लिए अणुव्रत ओर साधु के लिए महाव्रत है। और इस चारित्र के अतर्गत ही तप हे। तप चारित्र का ही अग हे। तप १२ प्रकार के बताये हे। आज जो तपश्चर्या होती हे उस मे कही—कही धन प्राप्त किया जाता है। हम कहते हें कि हम सम्यग् दृष्टि हैं लेकिन इसके पीछे हमारा दृष्टिकोण क्या हे? दुनिया मे हम वाहवाही लेने के लिए तपश्चर्या करते हें धर्म आचरण करते हैं चारित्र का पालन करते हे सामायिक ओर पोषध करते हैं— या हमारी आत्मशुद्धि के लिए हम ये सब करते हे? लेकिन जब तक लक्ष्य ठीक नही होता तब तक आचरण भी ठीक नही बनता।

## निष्काम साधना

शास्त्रकारो ने कहा कि तुम ज्ञान पूर्वक आचरण करो चारित्र धर्म का आचरण करो लेकिन किसलिये करो।

नो इह लोगट्ठयाए आयार महिट्ठिज्जा ना परलोगट्ठयाए आयार महिट्ठिज्जा

तुम जो कुछ भी धर्माचरण करो– इस लोक की भावना से मत करो। इस लोक का तात्पर्य क्या है और इह लोक का सबध कैसे जुडता है? इसे जरा समझ ले– मै आज पौषध करू, बेला या तेला करू तो इस बेले, तेले, उपवास, पौषध से मुझे इस जीवन मे कुछ लाभ मिले या मुझे इसका फल मिले। इसका तात्पर्य यह है कि मुझे कुछ रूपया–पैसा मिल जाए, लोगो मे मेरी तारीफ हो जाए– इसे इस लोक या इह लोक का फल कहते है। परलोक सबधी तप का फल क्या–क्या होता है। मै यह तपश्चर्या करू तो मुझे स्वर्ग मिले, देवलोक मिले और देवलोक का सुख भोगू– इस भावना से तप करने का निषेध किया है। यदि इसका निषेध है तो फिर किसलिये तपश्चर्या की जाए या पौषध आदि किया जाए? शास्त्रकार कहते है तपश्चर्या एकात रूप से निर्झरा के लिये करना चाहिए। किंतु इस उद्‌देश्य को बहुत कम व्यक्ति जानते होगे।

## धमकतेला

मेवाड मे मैने सुना, इधर नही सुना, इधर भी होता हो तो पता नही मेवाड मे कभी–कभी कोई भाई आकर कहते "महाराज आज हमारी बीनणी के धमक तेला है" मैने उनसे पूछा "भाई, मुझे पता नही धमकतेला क्या होता है– शास्त्रो मे तो धमकतेले का उल्लेख है नही, यहा वह कैसे आ गया? "वे कहने लगे" "महाराज धमकतेला करके बीनणी सासु जी को धमकाये कि इतने रूपये या अमुक वस्तु दो तो पारणा करूगी, नही तो नही" जरा चितन करिये इस बहिन ने सासु जी को धमकाने के लिए तपस्या की। इसका तात्पर्य यह है कि उसने अपनी तपश्चर्या की पचास रू या सौ रू कीमत कर दी। क्या तपश्चर्या की इतनी क्षुद्र कीमत है? यह भगवान का बताया हुआ मार्ग नही है। कोई पैसे के लिए तपस्या करे तो उसको क्या मिलनेवाला है। उस बहिन को ज्ञान नही इसलिए पैसा लेती है। रूपया परिग्रह हे और तुम तपस्या परिग्रह छोडने के लिए करते हो।

## परिग्रह से तप का सौदा

आपने १८ पापो के नाम सुने होगे? जिनको प्रतिक्रमण आता है उनको १८ पापो के बारे मे मालूम होगा। ससार मे जितने प्रकार के पाप है उन सबको १८ पापो से समाविष्ट कर दिया हे। परिग्रह कोन सा पाप है? हिसा झूठ, चोरी अब्रह्मचर्य और परिग्रह पाचवा पाप है। अब जिस बहिन ने तेला किया उसने पाप धोने के लिए किया या पाप ग्रहण करने के लिए? यह चितन का विषय है। भाइयो और बहिनो को ख्याल रखना हे कि ऐसा धमकतेला नही करे। तपश्चर्या के उपलक्ष मे कोई रू देने चाहे तो उनसे कह दे कि हमे रू नही चाहिए।

यदि कोई व्यक्ति शुद्ध दिल से नवकारसी करता हे तो उससे भी

नरक के बधन टूटते हे– इतने बधन टूटते है कि उसकी कोई कीमत नही की जा सकती। यह लघुतम धार्मिक क्रिया भी कितनी महत्वपूर्ण होती है इसको यदि हम चद चादी के टुकडो के लिए बेच दे तो हमारे जैसा नासमझ कौन होगा?

## तराजू पर हीरा

एक गडरिया जगल मे बकरिया चरा रहा था। बकरियो को इधर से उधर मोडने के लिए पत्थर उठा कर फेक रहा था। उन पत्थरो मे उसको एक अमूल्य रत्न मिल गया जिसकी कीमत लाखो रूपये थी। उसने उस गोल–गोल रत्न को देखा लेकिन वह समझता नही था कि यह रत्न है। उसने उस रत्न को पत्थर का टुकडा समझा और मन मे विचार करने लगा कि बडे–बडे सेठो के बच्चे–बच्चियो के खेलने के लिए तरह–तरह के खिलौने होते हैं। मेरे बच्चो के लिए खिलौने नही हैं लेकिन यह पत्थर अच्छा है। इससे बच्चे खेलेगे यह सोचकर उसने उस पत्थर को फेका नही, अपने पास रख लिया। शाम को वह अपने घर की ओर जा रहा था मार्ग मे उसने सोचा बच्चा तो खेलेगा तब खेलेगा, मैं तो पहले खेल लू इस भावना से वह उस पत्थर को उछालता हुआ घर की ओर जा रहा था। वह दुर्व्यसनी तमाखू पीने का आदि था– जब वह गाव के नजदीक पहुचा तो सोचने लगा कि थोडी तबाकू लेता चलू। उस गाव मे अधिक दुकाने नही थी। वहा एक ही व्यापारी था। जो ग्रामीण लोगो की उनकी आवश्यकता का समान बेचता था और ग्रामीण लोग उसे सेठबा कहते थे। गडरिया दुकान पर जा कर सेठ को कहता है कि दो आने की तबाकू तोल दो। सेठ तकडी उठा कर तबाकू तोलने लगा लेकिन तकडी के पल्ले लेबल पर नही थे– काणम निकालने के लिए पत्थर दूढने लगा लेकिन उसको कोई पत्थर नजर नही आया। गडरिये के हाथ मे गोल–गोल चमकीला पत्थर देखा तो व्यापारी ने कहा कि देखू, इस पत्थर से काणम बराबर होती या नही। सयोग से काणम बराबर बैठ गई। व्यापारी ने सोचा कि यह पत्थर मिल जाए और इसको तकडी (तराजू) के बाध दू तो हमेशा की झझट मिट जाए। व्यापारी ने कहा यह पत्थर अच्छा है मुझे दोगे क्या। गडरिये ने कहा कि नही यह तो मै बच्चो के खेलने के लिए लाया हू। व्यापारी ने कहा दो चिमटी अधिक तबाकू दे देता हू पत्थर मुझे दे दो। गडरिये ने सोचा कि दो चिमटी तबाकू मिलती हे तो अच्छा ही है। उसने पत्थर व्यापारी को दे दिया ओर व्यापारी ने तराजू के पलडे के बाध दिया– काणम निकल गई ओर बार–बार की झझट मिट गई।

उस समय यातायात के साधन कम थे। लोग प्राय पैदल ही आते–जाते

उसने भी सोचा कि इस ग्रामीण व्यापारी को इस रत्न की पहचान नही है। उस ग्रामीण व्यापारी से पूछा इसे वेचोगे क्या? ओर वेचोगे तो क्या कीमत लोगे?

ग्रामीण व्यापारी ने सोचा कि पहले विना सोचे पाच रूपये की कीमत वताई थी– यह कोई कीमती पत्थर मालूम होता हे इसलिये उसने कीमत दस रूपय वतलाई। जौहरी ने कहा कि ७ रू ले लो । ग्रामीण ने कहा नही पूरे दस रूपये लूगा यह कीमती पत्थर हे। उस दूसरे जोहरी ने भी आटा दाल घी शक्कर आदि तुलवाया ओर रसोइये को बुलाकर चुरमा–बाटी बनाने का आदेश दिया ओर स्वय पहले जोहरी की तरह भाग घोटने ओर नहाने–धोने मे लग गया। तत्पश्चात् खूव छक कर भोजन किया– वह भी सोचने लगा कि अव तो में लखपति वन ही जाऊगा।

सयोग की वात हे कि उसी ग्राम मे तीसरा जोहरी ओर आ गया उसको भी भूख लग रही थी– उसने भी आटा दाल घी शक्कर तोलने का आर्डर दिया। उसकी नजर भी तकडी पर वधे हुए पत्थर की ओर गई। वह भी पूछता है कि यह क्या हे– ग्रामीण ने कहा कि पत्थर हे। वह सोचने लगा कि बात क्या है जो आता हे वह पत्थर को मागता हे। जोहरी ने पूछा कि इसकी कीमत क्या है? ग्रामीण ने सोचा कि पहले दस रूपये कीमत वताई थी ओर ७ रू देने के लिए दूसरे नबर पर आनेवाला तेयार था इसलिए इस बार ओर अधिक माग लू– उसने कहा कि इसकी कीमत २० रू हे। तीसरे नबर पर आनेवाला जोहरी चतुर था। उसने मस्तिष्क मे चितन किया कि यह कीमत बीस रूपये बता रहा है। यदि यह जानकार होता तो इस रत्न को तकडी के नही बाधता तिजोरी मे रखता। उसने अनुमान लगाया कि मेरे से पहले कोई जानकार साथी आ चुका ह इसलिये इसने कीमत बढा दी हे। म यदि उनकी तरह से खाने–पीने लग गया तो पहले आनेवाले व्यापारी आ जायेगे ओर सपत्ति का बटवारा हो जाएगा। खाना ता रोज ही खाता हू– एक दिन उपवास भी हो जाए तो कोई हर्ज नही।

यहा उपवास की कीमत हे– पैसे के लिए उपवास करने वाले यह नही जानते होग कि बेला तेला ओर लबी तपस्या तो अलग रही नवकारसी की कितनी कीमत होगी– जो जानते नही ह वे ही तप की कीमत करने को तेयार होते हे।

वह जोहरी पत्थर की पहचान करने वाला था। उसने कहा कि बीस रूपया की बजाय तुम इक्कीस रूपय ले लो ओर यह पत्थर का टुकडा मुझे दे दो। गावड क लोग ईमानदार होते ह कह दिया सो कह दिया फिर उसस मुकरते नही। ग्रामीण व्यापारी न २१ रू ले लिय ओर पत्थर उस जोहरी क हाथ मे दे दिया। वह जोहरी भी सोचन लगा कि अब ता सीधा घर जाना चाहिय– पत्थर

लेकर वह घर की ओर चल दिया।

इधर पहला जोहरी नीद से उठा और सोचने लगा कि अब तो लखपति बन जाऊगा। वह झूमता हुआ ग्रामीण व्यापारी की दुकान की ओर चल पडा।

उसी तरह दूसरा व्यापारी घोटा घोट करके, चूरमा-बाटी जीम कर झूमता हुआ गाव मे दुकान की ओर जाने लगा। उसने पहले व्यापारी को गाव के नजदीक जाते हुए देखा तो उसको शक हुआ कही रत्न पहले नही खरीद ले। उसने दूर से ही कहा कि मैने रत्न खरीदने की बात पहले कर ली है अब तुम उसको खरीद नही सकते। पहला जौहरी कहने लगा कि मैने तुमसे भी पहले बात कर ली हे। वात बढने लगी और दोनो आपस मे गुत्थम-गुत्था हो कर लडने लगे। दोनो को आपस मे लडते हुए देख कर ग्रामीण व्यापारी हसने लगा।

पहला जौहरी ग्रामीण से कहने लगा- "देखो भाई, पहले कीमत मैने लगाई थी। ग्रामीण वोला "मेने कीमत पाच रूपये बताई थी और आप ने चार रूपये वोले थे, लेकिन आपने मुझे दिया कुछ भी नही था। खरीदने का पेसा देते तो आपकी बात मानी जा सकती थी।"

दूसरा जोहरी कहने लगा कि मैं सात रू देने को तैयार था। ग्रामीण ने कहा कि सात रू देने की बात आपने कही थी लेकिन दिया एक पैसा भी नही। दानो जाहरी कहने लगे कि अब पेसा ले लो। ग्रामीण ने कहा कि अब पैसा क्या ले लू- खरीदने वाले ने पेसे दे दिये और पत्थर ले गया। दोनो ने पूछा कि कौन ले गया? ग्रामीण ने कहा कि आपका ही साथी आया था- मैने कीमत २० रू बताई थी लेकिन वह २१ रू दे कर ले गया।

दोनो जोहरी कहने लगे अरे तू ठगा गया।" उसने कहा "मै क्यो ठगा गया ठगाए आप!' मेने तो वह पत्थर चिमटी भर तवाकू के वदले मे लिया था- म इसकी कीमत नही जानता था- आप कीमत जानते हुए भी घोटा-घोट मे रह गय आर माल तीसरा ले गया। इसलिए आप दोनो ठगा गये।

## यह जीवन अनमोल रत्न

वधुआ यह ता एक रुपक हुआ। लेकिन आज जानते हुए भी आप लोग क्या कर रहे है। आपका मनुष्य जन्मरूपी अमूल्य हीरा मिला हे। कही आप इसे व्यर्थ मे तो नही खो रहे है। इस सबध मे कुछ पक्तिया सुना देता हू -

**''नर तेरा चोला रत्न अमोला वृथा खोवे मतीना''**

**वृथा खोवेमती ना, वृथा खोवे मती ना।**

**नर तेरा चोला रत्न अमोला वृथा खोवेमतीना।**

वधुओ यह जो मनुष्य पर्याय का चोला आपको मिला हे अनत पुण्य के योग से यह न मालूम केसे भूले भटके आपके हाथ मे आ गया है। लेकिन आपने इसे कहा वाध रखा हे? उस गाव के व्यापारी की तरह तराजू के तो नही बाध रखा हे? कहने का तात्पर्य यह हे कि इस मनुष्य जीवन को किस कार्य मे लगा रहे है? गाव के व्यापारी की तरह उस बहुमूल्य रत्न को तकडी की डडी मे तो नही लगा रहे हे? सतो के पास जाने पर जानकारी होगी कि यह नर देह अमूल्य है इसकी कोई कीमत नही हे। इतनी जानकारी हो जाने पर भी आप घोटम–घोट मे लग रहे हें वाल सवार रहे हें। कोई अपनी धर्म करनी को बेच रहा हे। जैसे अभी मेंने धमकतेले की वात कही। उस बहिन ने अपने तेले की तपस्या की कोई कीमत नही समझी इसीलिये उस ग्रामीण व्यापारी की तरह २० रू मे बेच देती हें। यदि उसकी सासु जी ने उसे धमकतेले के उपलक्ष मे २० रू दे दिये और उसने अपनी तपस्या वेच दी तो वह ग्रामीण महिला अज्ञानी ही कहलाएगी।

आप कहते है कि हम भगवान के अनुयायी हैं अनुयायी होना शुद्ध श्रद्धा पर अवलम्बित है लेकिन प्रत्येक साधना को वेचने की कोशिश करेगे तो आपकी श्रद्धा स्थिर कहा रही? श्रद्धा ठीक नही हे तो कुछ भी ठीक नही है। महावीर ने कहा है कि 'श्रद्धा परम दुल्लहा' श्रद्धा वहुत दुर्लभ वस्तु हे– वडी कठिनता से प्राप्त होती है। इस श्रद्धामय केसे हो इस सवध मे में अभी आपके समक्ष वैज्ञानिक विश्लेषण नही कर रहा हूँ, कितु आपको इतना ही वता रहा हूँ कि आप क्या कर रहे है– आप धर्म के मार्ग पर नही चल रहे है आप धर्म की छोटी–मोटी चीजो के लिए वेचने को तेयार हो जाते हे।

## तेला बनाम मेटासिन

किसी वहिन के वच्चे को बुखार आ गया तो वह कहेगी कि बच्चा ठीक हो जाए तो तेला कर लूगी कभी कोई वहिन कहती हे कि मेरा पोता हो जाए तो तेला करू।

भद्रिक वहिन कहती है कि वच्चे का बुखार ठीक हो जाए तो तेला करू। बुखार उतारने के लिए आज डाक्टर लोग मेटासिन की गोली देते हें ओर वह गोली २५ पैसा मे आती है तो उस वहन ने अपने तेले की कितनी कीमत की?

पोता मागने वाली बहिन ने अपनी तपस्या की कीमत अपनी बीनणी (पुत्रवधू) जितनी कर दी क्योकि पुत्रवधू आने पर ही पोता आयगा।

आज यह कैसा तमाशा हो रहा ह। मेरे भाई वहिन क्या–क्या कामना लेकर चलते हैं। इसलिए भगवान ने कहा।

"नो इह लोगट्ठयाए तव महिट्ठिज्जा "

इस लोक या परलोक की कामना से किसी प्रकार का तप मत करो। तुम ऐसी साधना करो जो तुम्हारे कर्म वृन्दो को उडाने वाली हो।

## शुद्ध नवकारसी

राजा श्रेणिक भगवान महावीर से पूछने लगा कि भगवन् "मेरी प्रथम नरक का बन्धन कैसे टूटेगा?' तो प्रभु ने कहा "राजन, यदि तुम शास्त्र विधि से एक नवकारसी करने का नियम कर लो तो नरक का बन्धन टूट सकता है।' श्रेणिक ने फिर पूछा "भगवन्, कितने समय की नवकारसी होती है?" भगवन ने कहा ' रात्रि १२ बजे से सूर्योदय के ४८ मिनिट पश्चात् तक कुछ न खाओ-पीओ तो नवकारसी हो जाती है।" श्रेणिक ने कहा यह तो बहुत आसान है। लेकिन दूसरे दिन सूर्योदय से पहले मालिन ताजे फल लेकर आई तो राजा ने मुह मे डाल दिया ओर नवकारसी नही कर पाया।

मै आप लोगो से ही पूछ लू- आप लोग भी नवकारसी करते है? बहुत से लोग करते होगे, लेकिन उसमे भी गलतिया निकालने की कोशिश करते हैं। वे तर्क देते हैं कि शास्त्र मे लिखा है "उग्गेसूरे" पाठ आता है, अत सूर्योदय से पीछे ४८ मिनिट नही खायेगे। किन्तु यहा विचारणीय है कि सूर्योदय से पहले खाया जाए तो क्या होगा? यह मुसलमानो का रोजा तो नही हो जायेगा? कम से कम रात्रि मे १२ बजे के बाद कुछ भी खाया पीया नही जाए तो यह शास्त्रीय विधि से नवकारसी होगी। इससे नरक के बधन टूट सकते हैं।

जहा नवकारसी का इतना फल है तो उपवास, बेले, तेले का फल कितना होता होगा। लेकिन अज्ञान के कारण मिले हुए चितामणि रत्न को खो देते है। मे उन भाई-बहिनो से क्या कहू- मैं कहना चाहूँगा कि प्रत्येक क्रिया को ठीक तरह से समझने की कोशिश करे।

आज प्राय यह भी भूल गये हैं कि नवकार मन्त्र कैसे गिनना चाहिये, कई भाई बहिन महाराज से आकर पूछते है कि कोई ऐसा मत्र बता दो, जिससे कार्य सिद्ध हो जाय। उन्हे ज्ञात नही है कि नमस्कार मत्र से बढकर और कोई मत्र नही हे।

आपको जानना चाहिये कि नवकारसी क्या हे, तप क्या है, अणुव्रत और महाव्रत क्या ह सामायिक क्या है पहले इन बातो का ज्ञान होना आवश्यक है। जिसका प्रथम कक्षा की वर्णमाला भी नही आती हे वह आकर कहे कि एम ए की पढाई करा दा ता क्या वह एम ए की पढाई का विषय समझ पायेगा? वेसी ही आज आम लोगो की दशा वन रही ह। अपनी विद्वता वताने के लिए लम्वी चोडी वात कह दगे लेकिन अणुव्रत और महाव्रत क्या हें, इसका भी ज्ञान मुश्किल से कर पायग।

में घाटकोपर गया तो वहा के भद्रिक भाई कहने लगे कि हमने आज तक सामायिक के विषय मे ऐसा विस्तृत एव आगमिक विवेचन नही सुना भावनगर 15 राज तक इस बारे मे विवेचन चला। यदि आप प्राथमिक बातो को अच्छी तरह से नही समझेगे तो आध्यात्मिक जीवन को प्राप्त नही कर पायेगे। इस लिए प्रभु महावीर का सदेश हे कि–

**''पढम नाण तओ दया''**

पहले विषय को अच्छी तरह समझे फिर आचरण करे। में भी आध्यात्मिक पाठशाला का विद्यार्थी हू, उसी नाते आपको परामर्श दे रहा हूँ। अपने गुरूदेव से जो अध्ययन किया वही आपको समझाने का प्रयास कर रहा हूँ। रुपक आपके सामने इसलिए रखता हूँ कि बात ठीक तरह से आपकी समझ मे आ जाए। रत्न कौन ले गया और हाथ मलते कौन रह गये। इसी तरह तपस्या करके २० रु मे सतुष्ट हो जाए तो यह आप पर निर्भर है। आप इन बस बातो पर चितन करेगे तो जीवन आनदमय बनेगा। आप धर्म के मूल रुप को समझे। धर्म की सक्षिप्त व्याख्या करते हुए प्रभु ने कहा– समियाए धम्मे' अर्थात् समता मे धर्म है। वह समता आपके जीवन मे गहराती जायेगी तो निश्चित यह जीवन शान्ति से भर जाएगा।

१३-७-८४

बोरीवली (पूर्व)

सामायिक साधना जैन साधना पद्धति की आधार शिला है या हम यो कह सकते है कि सामायिक की प्रक्रिया जैन साधना का हार्ट है। सामायिक समता साधना की वह प्रारभिक प्रक्रिया है जिसके द्वारा साधना की चरम मजिल तक पहुँचने का मार्ग प्रशस्त हो जाता है।

आगम सामायिक साधना का विहगम विवेचन उपलब्ध होता है। आगमिक दृष्टि से सामायिक का अर्थ है– आत्मा का मौलिक भाव। समय का अर्थ किया गया है– आत्मा और उसका भाव सामायिक।

आध्यात्म साधना की समस्त क्रिया विधियो में आज सामायिक की साधना का विशेष जोर है अर्थात् श्रावकवर्ग स्वाध्याय, ध्यान पौषध आदि अन्यान्य प्रवृत्तियो मे गति करे या न करे, सामायिक साधना मे तो यत्किञ्चित् ही सही, पर गति करता है।

कितु विचारणीय है कि आज का आम साधक सामायिक की विशुद्ध विधि से अनभिज्ञ–सा ही है। सामायिक की पूर्व भूमिका क्या है? सामायिक का सैद्धातिक पक्ष क्या है? सामायिक का परिवेश क्या होना चाहिए? सामायिक व्रत के पाठो का अर्थानुसधान क्या है? सामायिक का उद्देश्य एव उसकी फल श्रुति क्या है? आदि विषयो आज बडी विसगतिया एव भ्रान्तियॉ चल रही है। यही कारण है कि आज की सामायिक साधना एक द्रव्यात्मक एव व्यावहारिक प्रक्रिया बनकर रह जाती है– उसमे सरसता एव समरसता प्राप्त नही हो पाती है। और इसके अभाव मे सामायिक साधना मे जो आनद की उदभावना होनी चाहिए वह नही हो पाती है।

सामायिक जैसी उच्चतम साधना की प्रक्रिया किस विधि से सपन्न होनी चाहिये उसका मौलिक उद्देश्य क्या होना चाहिए? उसका विशुद्ध आगमिक स्वरूप क्या होता है आदि विषयक विविध आयामी जिज्ञासाओ का विशुद्ध सैद्धातिक एव मनोवैज्ञानिक समाधान प्राप्त करिये प्रस्तुत प्रवचन माला मे–

– सपादक

# ३. सामायिक साधना

## तीर्थंकर वाणी-गगा का पानी

विश्व के भव्य प्राणियो पर अनत–अनत कृपा करके तीर्थंकर देव ने जो पवित्र उपदेश दिया हे उस उपदेश की महिमा सीमित शब्दो मे व्यक्त नही की जा सकती– उसका वर्णन इस साधारण जिह्वा के द्वारा नही हो सकता है। देवताओ के गुरु वृहस्पति भी उनकी पूर्ण स्तुति गान नही कर सकते।

ऐसे तीर्थंकर देव की हम जितनी भी उपासना करे उतनी ही कम हे। उन्होने सारे विश्व को एक अनूठा मार्ग दिया है। अनूठे मार्ग का तात्पर्य है कि किसी अन्य स्थिति से जिसकी तुलना नही की जा सके। ऐसा मार्ग उन्होने बताया ओर वह मार्ग इतना पवित्र कि सब प्राणियो को, सब आत्माओ को शुद्ध ओर पवित्र वना दे।

गगा का जल स्वच्छ ओर निर्मल माना जाता हे उसमे कई जडी बूटिया और ओषधिया मिल जाती है। ऊची–ऊची पहाडियो से हो कर गगा का पानी आता हे तो कई औषधिया उसमे घुल जाती है जो उसका उपयोग करने वाले व्यक्तियो के शारीरिक रोगो का उपशमन करता हे। यह एक ऐसी उपमा हे जो किसी सीमा तक चल सकती है। क्योकि इसमे ओषधिया मिली हें। लेकिन भगवान की वाणी रूपी पवित्र जल मे नय–नक्षिपो और सूक्ष्म से सूक्ष्म अनेक विचार–धाराआ का पुट लगा हुआ है– जिसका पान करने वाला व्यक्ति केवल शारीरिक दृष्टि से ही नही मानसिक और आध्यात्मिक दृष्टि से भी शाति प्राप्त करता हे ओर दोनो तरह क रोगो का शमन करता है। रोग शमन ही नही सामायिक साधना से समता की सर्जना भी होती है।

शारीरिक एव मानसिक रोगो का शमन करने के लिए तो डाक्टर हकीम मनोचिकित्सक अथवा वेद्य चिकित्सा करते ह लेकिन आत्मिक रोग मिटाने के लिए कौन से चिकित्सक हे? वे हे समता योग की साधना मे निरत सन्त–महात्मा।

यद्यपि मानसिक रोग मिटाने के लिए कुछ मनावज्ञानिक अनुसधान कर रह ह। किंतु वह भी अधूरा हे। वीतराग देव की वाणी एसी आषधि ह। जो शारीरिक मानसिक वाचिक सब रोगो की निवृत्ति करन वाली ह।

आप कहेगे कि यह कैसे हो सकता है? लेकिन मैं ठीक कह रहा हू। आप गहराई से चितन करे तो पता चलेगा– चितन से भी इतना पता नही चलेगा– जितना आप अनुभव करके पता लगा सकते हैं। केवल कथन से उतना अनुभव नही होगा जितना प्रयोग मे लाने से अनुभव होगा। कुछ प्रयोग करके तो देखे सामायिक साधना के द्वारा किस प्रकार पूरे जीवन मे समता की सर्जना हो जाती हैं।

## सामायिक-स्वरूप

प्रभु ने इन सब भव भ्रमण के रोगो को मिटाने के लिए जो साधना का मार्ग दिया है उस साधना मार्ग का सबसे छोटा से छोटा स्वरूप सामायिक सूत्र है, इस सामायिक मे कितना रहस्य भरा है, इसकी उपमा किससे दी जाए? इसे कुभ कलश या कल्पवृक्ष कह दिया जाए। किन्तु यह उपमा भी पूर्णत घटित नही होती इसके अतिरिक्त और कोई तत्सम उपमा नही है अत यही उपमा दे रहा हू। कल्पतरु का ठीक तरह से उपयोग करने पर इससे मनवाछित फल प्राप्त होता हे, सुख प्राप्त होता है। इसी प्रकार जो परम सुख सदा के लिए मिल जाए, कभी समाप्त न हो ऐसे परम सुख को पाने के लिए सामायिक है।

जरा चितन करिये कि जिस सामायिक की साधना इतनी महत्वपूर्ण है, उसे आज आप लोग कितना समझ पाये हैं। सामायिक करते–कितने वर्ष हो गये– काफी वर्ष हो गये होगे, पर सामायिक का स्वरूप क्या है सामायिक की विधि क्या है, यह कुछ ख्याल मे आया? आपसे क्या कहू? आपका क्या अपराध है– आप उपालम्भ देने के योग्य नही है। आप जिज्ञासु है, आपके मन मे भावना रहती है कि हमे कोई बतावे, आपके पास इतना समय नही कि शास्त्रो का मक्खन निकाले– निचोड निकाले। सत सतीवर्ग का कर्तव्य हे कि मूल स्वरुप शास्त्रो मे कहा पर आया हुआ हे। यह आपको बतावे, यह आवश्यक भी है। हम आप पर यहा जोर डालते है कि सामायिक करो। आप कितने विनीत है कि इशारा या आदेश मानकर सामायिक कर लेते है। प्रतिक्रमण भी बहुत से भाई रोज करते है।

जो कुल चुस्त हे और जिनके मन मे लगन है वे ३२ दोष टालकर ४८ मिनिट के लिए सामायिक करते हे लेकिन वे भी बैठ गये– माला फेर ली, एक आध भजन गा लिया आंर ४८ मिनिट व्यतीत होने पर समझ लिया कि सामायिक आ गई। यह मानसिक सतुष्टि का कारण बना लेकिन इससे आगे बढना भी हे। आवश्यक ह।

विद्यालय मे विद्यार्थी पढने जाते हे, तो वहा जाने के लिए उनकी अलग पोशाक हाती हे उसका पहनना पडता हे। ओर स्कूल के जो नियम होते हे उनका पालन करना पडता हे। आजकल स्कूलो मे पढने का स्टेन्डर्ड वढ गया हे।

## सामायिक-कल्पवृक्ष

हम आध्यात्मिक जीवन क विद्यार्थी ह– हमने आध्यात्मिक स्कूल मे प्रवेश लिया पोषाक पहन ली लकिन अध्ययन कितना कर रहे हैं यह मुख्य प्रश्न हे। आध्यात्मिक स्कूल म प्रवेश पाने वाले १०० वर्ष के भी हागे ११५ वर्ष की बहिन का मेन दखा है– इससे अधिक उम्र की भी मिल सकती ह– लेकिन ५०-६० वर्ष हो जाए तब तक क्या हम उसी कक्षा मे बेठे रहे या आगे बढे?

सामायिक कल्पवृक्ष की उपमावाली है उसका लाभ हमे मिला या नही? द्रव्य कल्पवृक्ष के नजदीक जाते ही सबसे पहले हमे ठडक मिलती हे फिर इष्ट फल मिलता है। उसी तरह आप सामायिक करन बठ तो सबसे पहले छाया मिलनी चाहिये। आप कहगे केसी छाया? छाया ता यहा हे ही लेकिन मे इस छाया के बारे म नही कह रहा हू– वसे तो आपके बडे घरो मे या पलेटो मे कूलर या एयर कन्डीशनर भी मिलगे लेकिन इतना सुख मिलने पर भी क्या शाति मिलती हे? बाहरी भोतिक शाति मिलने पर भी अदर की शाति नही मिल तो बाहरी शाति–शाति नही है। अदर हाय–हाय चल रही ह। रावण के पास कितनी सामग्री थी लेकिन उसको सुख की नीद नही आती थी।

आज सोचने की बात है आपको या आपकी सामायिक को कल्पतरु की उपमा तभी दे सकते है जब कि आपक पास आनवाला व्यक्ति शीतलता अनुभव करे उसकी मानसिक शाति मिले आप मुह से बोले या न बोले उसका यह अनुभव हो जाए और वह कहने लग कि एसी सामायिक हमे चाहिये।

### सामायिक भूमिका शुद्धि आसन में समता

साधु जीवन मे ब्रह्मचर्य के लिए 9 बाड बताई है। उनमे तीसरी बाड यह बताई कि जिस आसन पर स्त्री बैठी हो उसी आसन पर अतर्मुहूर्त के पूर्व एक ब्रह्मचारी पुरुष बैठता है तो उसका मन विचलित हुए बिना नही रहता।

मैं आपको समझाने के लिए कह रहा हू। आसन चाहे सूत का हो या ऊनी हो, लेकिन पुरुष का आसन अलग हो और महिला का अलग हो। सामायिक साधना मे आप बैठते है तब तक ब्रह्मचारी है। सामायिक का पाठ उच्चारण करते है उसमे सावद्य योग से बचने का उल्लेख है। १८ पापो से बचना है उसमे हिसा, चोरी, झूठ, अब्रह्मचर्य और परिग्रह– इन सब का त्याग करते है। जिन उपकरणो को लेकर बैठते हैं वे भी निर्धारित होने चाहिए। आप घर मे सामायिक लेकर बैठे है और एक बहुत बडे तपस्वी महात्मा आ गये। आपका घर फरसना है– सामायिक मे आप उचित पदार्थों के हाथ लगा सकते है लेकिन आप उनको अपने घर का भोजन भी नही बहरा सकते, क्योकि आपने ४८ मिनिट के लिये घर की वस्तुओ का त्याग किया है। आपको हाथ फरसना है तो पहले घर के लोगो से आज्ञा लेनी होगी। क्योकि उस पर आपका अधिकार नही है। घर मे जितनी सपत्ति है उस पर भी आपका अधिकार नही है। ४८ मिनिट के लिये सबका त्याग हो गया। जब सबका त्याग हो गया तो उस समय तक के लिए आपकी पत्नी भी बहिन के समान है। यही नही उस समय आप समता मे स्थिर है– अपने–पराये के भेद से उपर है।

आसन मे घिसर–पिसर नही होना चाहिये– कभी बहिने या नौकर पुरुष का आसन महिला को और महिला का पुरुष को दे देते है, यह नही होना चाहिए। कपडे सामान्य होने चाहिये, उनमे पसीने की बदबू नही आनी चाहिये। आप कहेगे की महाराज इतना बन्धन लगाएगे तो हम सामायिक करना ही छोड देगे। मै आपको वस्तु स्वरुप समझा देता हूँ। जितना कर सके करे नही कर सके तो अपनी कमजोरी को समझे। कितु वस्तु स्थिति को समझ कर चले।

## सामायिक-पोषाक में समता

सामायिक की पोषाक अलग रहनी चाहिये। आपके पास पोषाको की कमी नही होगी– आलमारियो मे कपडे सडते होगे। इसलिये सामायिक की पोषाक अलग रखना कठिन कार्य नही हें। अभी आप गृहस्थ हे। तीन करण तीन योग से साधु नही वने हें त्याग नही किया हे फिर भी आपके जीवन से भी अन्य लोग प्रभावित होने चाहिए। कितु आप के कपडे साधु जेसे नही होने चाहिए हमारे जसा चाल पट्टा नही होना चाहिये। इससे लोगो को भ्रम हो जाता हे कि साधु वेठे ह या गृहस्थ ह? भ्रमवश लोग मत्थएण वदामि कह देते हें। कोई अजनवी आवे

